# Paika Rebellion

Paika Rebellion popularly known as "Paika Bidroha" was a well organized struggle against the oppressive rule of British East India Company. Paikas were essentially the peasant militias of the Gajapati rulers of Odisha who rendered military service to the king during times of war while taking up cultivation during times of peace. Immediately after the advent of company rule in Odisha, discontent spread rapidly amongst the people of Odisha. The British were fiddling with the revenue system, bringing about land reforms that increased taxes on the land owned by the local peasants and the natives. The money lenders took advantage of this creating huge debts for the common man. In fact, the socio economic fabric of the peasants of Odisha was disturbed completely. This irked the rulers of Khurda, who protested. Khurda, which is twenty-five kilometres from Bhubaneswar, was the centre of the Paika Rebellion.

The Paika Bidroha was an armed revolt of the traditional Paika militia in the state of Khurda in Odisha in the year 1817. It began in the month of March and sporadically and intermittently continued up to 1836 after the formal suppression of the rebellion. It was led by Jagabandhu Bidyadhar Mahapatra, who was traditionally a Buxi, military commander, under the king of Khurda. It had nearly swept away the British in Khurda, Pipili, Banapur and Puri for months before being crushed by the forces of East India Company. It was not a purely military revolt of disgruntled or demobilized soldiers but had a component that gave it a character of a civil uprising in which the Khurdapaikas, tribesmen, peasants, the traditional rent collectors and people engaged in native salt manufacturing, an industry tottering due to the monopoly of salt trade by the Company, all had joined. The uprising was against the unjust Company rule and set a strong tradition of defiance.

The revolt began in March, 1817, when the Kondhs from Ghumsar and the Paikas of Khurda jointly raided Banapur and attacked everything that symbolized the new Company's establishment there. Even the mahajans and sahukars advancing loan to the peasants with the sole motive of appropriating their land and other valuable materials were not spared. A 400 strong contingent of Kondh tribesmen from Ghumsar crossed into Khurda; the Dalabeheras and Paikas joined them. The rebels attacked the police station and other Government buildings at Banapur. The Salt Agent of the southern division, narrowly escaped from this popular fury. However, his boat on the Chilika Lake was captured and plundered. The rebels then marched on to Khurda. More crowds joined them on the way, because of their success at Banapur. The officials did not dare to offer any resistance. All the official buildings were burnt. The Magistrate of Cuttack moved to Khurda to control the rebellion. By the beginning of April 1817, the number of rebels had swelled to about 3000. They constantly attacked the Government forces thereby forcing the Magistrate to retreat to Cuttack on 4 April, 1817.

The rebels under the leadership of the Buxi also reached Puri and requested Mukunda Deva II, the former king of Khurda, confined to Puri, to join them and to lead the revolt. The king did not join, but had his sympathy for the revolt. The pilgrim city, Puri, came under the control of the rebels. The covert support of the prince in Puri gave strength and popular legitimacy to them. The Magistrate of Cuttack recommended that once the Company re-gained control over this most important pilgrim city, the prince should be removed to Cuttack, the Company's headquarter in Odisha. A reward of Rs. 5000 was also announced on the head of the rebel sirdars on 12 April, 1817 and martial law was imposed in the entire Khurda territory.

On 12 April, 1817 the rebels burnt the Government cutchery and several other public buildings in Puri. In the resultant clash, 15 rebels were killed and many more were wounded. However, very soon more people joined the rebels. The priests of the temple openly proclaimed the fall of British rule and the restoration of the king's rule in Odisha. This created a mass upsurge forcing the European officials stationed in Puri to leave for Cuttack, where they reached on 18 April, 1817.

By the second half of April, 1817 martial law had been proclaimed in Puri, Pipili, Lembai, Kotdesh, Khurda and Banapur. All communications between Cuttack and southern part of the province were completely cut off. By the end of April, 1817, the British swung into action in repressive mode. An armed British contingent returned to Puri and took the prince to Cuttack as their captive. There were attempts to rescue the prince on the way. Some 2500 rebels encountered the British forces escorting the prince. The British used modern arms and scared the mass of crowd whereas the rebels had only traditional arms, which were no match to the British arms. On 11 May, 1817 the prince reached Cuttack as a Company prisoner and was placed in close confinement in the Barabati fort till his death on 30 November, 1817. Although by the end of May, 1817, the revolt had been effectively suppressed, the resistance continued to prevail thereafter in pockets.

According to some historians the rebellion of 1817 was better organized than many such early movements in other areas of India. Paika Rebellion completed its two hundred years on 20 July, 2017. The Paika rebellion is a noteworthy incident in the history of India's struggle for Independence. In order to commemorate this important event in Indian history, the Department of Posts is pleased to release a Commemorative Postage Stamp on the Paika Rebellion.

**Credits:**

| | | |
|---|---|---|
| **Text** | : | Ms. Shaili Dhagat and as per information received from the proponent |
| **Stamps** | : | Late Sh. Subir Das |
| **FDC/Brochure/Cancellation Cachet** | : | Smt. Alka Sharma |


भारतीय डाक विभाग
**Department of Posts India**

पाइका विद्रोह
PAIKA REBELLION

विवरणिका BROCHURE

# पाइका विद्रोह

पाइका विद्रोह, ब्रिटिश ईस्ट इंडिया कंपनी के दमनकारी शासन के विरुद्ध संगठित आंदोलन था। पाइका, ओडिशा के गजपति शासकों के कृषक योद्धा थे, जो युद्धकाल में अपने राजा को सैन्य सेवाएं प्रदान करते थे और शांतिकाल में खेती–बाड़ी का काम करते थे। ओडिशा में कंपनी (ईस्ट इंडिया कंपनी) का शासन आने के बाद यहां के लोगों में असंतोष बड़ी तेजी से फैला। ब्रिटिश हुकूमत, राजस्व प्रणाली में फेरबदल करते हुए ऐसे भूमि सुधार लागू कर रही थी, जिसका परिणाम यह हुआ कि स्थानीय खेतिहर मजदूरों तथा निवासियों के स्वामित्व वाली भूमि पर लगने वाले कर में बढ़ोतरी हो गई। सूदखोरों ने इस स्थिति का फायदा उठाया, जिससे आम जनता पर ऋण का बोझ बढ़ता चला गया। स्थिति यह हुई कि ओडिशा के खेतिहर मजदूरों का समूचा सामाजिक–आर्थिक ताना–बाना पूरी तरह बिगड़ गया। इससे क्रोधित होकर, खुर्दा के शासकों ने इसका प्रबल विरोध करने का फैसला किया। भुवनेश्वर से 25 कि.मी. दूर स्थित खुर्दा, पाइका विद्रोह का केंद्र था।

पाइका विद्रोह, वर्ष 1817 में ओडिशा के खुर्दा में पारंपरिक पाइका सैनिकों का सशस्त्र विद्रोह था। इस विद्रोह की शुरुआत मार्च में हुई और इस विद्रोह के औपचारिक दमन के बावजूद बीच–बीच में इसकी चिंगारी 1836 तक भड़कती रही। इस विद्रोह की कमान जगबंधु विद्याधर महापात्र ने संभाली, जो पारंपरिक बक्शी अर्थात् खुर्दा के राजा के सेनापति थे। इस विद्रोह ने खुर्दा, पीपली, बानापुर और पुरी से अंग्रेजों के पैर लगभग उखाड़ ही दिए थे परंतु अंत में, ईस्ट इंडिया कंपनी की फौजों ने इस विद्रोह का दमन कर दिया। यह विद्रोह, मात्र क्षुब्ध एवं असंगठित सैनिकों का विद्रोह नहीं था, बल्कि इसमें खुर्दा के पाइका, जनजातीय समाज, खेतिहर मजदूरों के साथ–साथ पारंपरिक लगान वसूलने वाले और स्थानीय नमक उत्पादन करने वाले, जो कि ईस्ट इंडिया कंपनी के एकाधिकार के कारण लगभग बर्बाद हो चुके थे, भी जुड़ गए। यह आंदोलन ईस्ट इंडिया कंपनी के अन्यायपूर्ण शासन के विरुद्ध था और इसने प्रबल विरोध की नई परंपरा की नींव रखी।

इस विद्रोह का शंखनाद मार्च, 1817 में हुआ, जब घुमसर के कोंध और खुर्दा के पाइका समाज के लोगों ने मिलकर बानापुर पर आक्रमण कर दिया और शासन से जुड़े हर उस प्रतीक को निशाना बनाया, जो वहां ईस्ट इंडिया कंपनी की पहचान था। यहां तक कि उन महाजनों तथा साहूकारों को भी नहीं बख्शा गया जिनका एकमात्र मकसद कर्ज देकर गरीब खेतिहर मजदूरों की जमीन तथा अन्य कीमती सामान पर कब्जा करना था। घुमसर की कोंध जनजाति के 400 लोग खुर्दा में दाखिल हुए, जहां डालबेहेरा और पाइका भी इनके साथ जुड़ गए। इन विद्रोहियों ने बानापुर में पुलिस थाने तथा अन्य सरकारी इमारतों पर हमला बोल दिया। दक्षिणी डिवीजन का सॉल्ट एजेंट विद्रोहियों के क्रोध की ज्वाला से बाल–बाल बचा। हालांकि, उसकी नाव को चिल्का झील में कब्जा लिया गया और बर्बाद कर दिया गया। इसके बाद विद्रोहियों ने खुर्दा पर चढ़ाई कर दी। बानापुर में मिली सफलता से उत्साहित होकर रास्ते में और भी लोग इन विद्रोहियों के साथ एकजुट हो गए। शासन के लोगों में इन विद्रोहियों का रास्ता रोकने की हिम्मत नहीं थी। संघर्षकारियों ने सभी सरकारी भवनों को आग के हवाले कर दिया। विद्रोह को दबाने के लिए कटक के मजिस्ट्रेट को खुर्दा आना पड़ा। अप्रैल, 1817 तक विद्रोहियों की संख्या 3000 तक पहुंच चुकी थी। ये लोग सरकारी बलों पर लगातार हमला बोल रहे थे, जिसने मजिस्ट्रेट को, 4 अप्रैल, 1817 को कटक लौट जाने पर मजबूर कर दिया।

बक्शी के नेतृत्व में विद्रोही पुरी भी पहुंचे और उन्होंने खुर्दा के पूर्व राजा, मुकुंददेव द्वितीय, जो पुरी में नजरबंद थे, से अनुरोध किया कि वे इस विद्रोह की कमान संभालें। मुकुंद देव द्वितीय ने ऐसा करने से इनकार कर दिया, परंतु उन्होंने इस विद्रोह का समर्थन किया। तीर्थ नगरी पुरी भी विद्रोहियों के नियंत्रण में आ गई। पुरी के राजकुमार के परोक्ष समर्थन ने इन विद्रोहियों को न सिर्फ बल प्रदान किया बल्कि इसे नैतिक औचित्य प्रदान करते हुए जन आंदोलन बना दिया। कटक के मजिस्ट्रेट ने राय रखी कि पुरी की महत्वपूर्ण नगरी पर पुनः नियंत्रण पाने के बाद राजकुमार को यहां से हटाकर ओडिशा में कंपनी के मुख्यालय कटक ले जाया जाए। 12 अप्रैल, 1817 को विद्रोहियों के सरदारों के सिर 5000/– रु. का ईनाम भी घोषित किया गया और समस्त खुर्दा क्षेत्र में फौजी शासन लागू कर दिया गया।

12 अप्रैल, 1817 को विद्रोहियों ने पुरी में सरकारी कचहरी तथा अनेक सार्वजनिक भवनों को जला दिया। इसके बाद हुए संघर्ष में 15 विद्रोही मारे गए और कई अन्य घायल हो गए। हालांकि, इसके फौरन बाद कई और लोग इस विद्रोह में शामिल हो गए। मंदिर के पुजारियों ने खुलेआम ब्रिटिश हुकूमत के खात्मे और ओडिशा में राजा के शासन की पुनः स्थापना की घोषणा की। इससे एक व्यापक जन आंदोलन शुरू हो गया, जिससे घबराकर पुरी में तैनात यूरोपीय शासक 18 अप्रैल, 1817 को कटक चले गए।

अप्रैल, 1817 के उत्तरार्द्ध में पुरी, पीपली, लेंबाई, कोटदेश, खुर्दा और बानापुर में फौजी शासन लागू कर दिया गया। कटक और प्रांत के दक्षिणी भागों के बीच संचार तंत्र पूरी तरह ध्वस्त किया जा चुका था। अप्रैल, 1817 के अंत तक ब्रिटिश हुकूमत पूर्णतः दमनकारी रूप में आ चुकी थी। एक सशस्त्र अंग्रेजी दस्ता पुरी पहुंचा और राजकुमार को बंदी बनाकर कटक ले गया। रास्ते में राजकुमार को आजाद करवाने की कई कोशिशें हुईं। लगभग 2500 विद्रोहियों ने राजकुमार को ले जाने वाले सैनिकों पर हमला बोल दिया। इस संघर्ष में ब्रिटिश फौज ने जन समूह को डराने के लिए आधुनिक हथियारों का इस्तेमाल किया, जबकि विद्रोही केवल पारंपरिक हथियारों से लैस थे और वे अंग्रेजों के हथियारों का मुकाबला नहीं कर पाए। 11 मई, 1817 को राजकुमार कंपनी के बंदी के तौर पर कटक पहुंचे जहां उन्हें कड़ी निगरानी में बाराबती किले में नजरबंद किया गया और 30 नवंबर, 1817 को अपने निधन तक वे यहीं रहे। हालांकि, मई, 1817 के अंत तक इस विद्रोह को दबाया जा चुका था, परंतु लोगों का विद्रोह छिट–पुट रूप से जारी रहा।

कुछ इतिहासकारों के अनुसार, 1817 का विद्रोह भारत के अन्य हिस्सों में हुए इससे पहले के अनेक विद्रोहों की तुलना में अधिक संगठित था। 20 जुलाई, 2017 को पाइका विद्रोह के 200 वर्ष पूरे हुए। भारत के स्वतंत्रता आंदोलन के इतिहास में पाइका विद्रोह एक महत्वपूर्ण घटना है। भारतीय इतिहास के इस अहम घटनाक्रम की याद में डाक विभाग, पाइका विद्रोह पर एक स्मारक डाक–टिकट जारी करते हुए प्रसन्नता का अनुभव करता है।


आभारः–

| | |
|---|---|
| **मूलपाठ** | : सुश्री शैली धागत और प्रस्तावक से प्राप्त सामग्री पर आधारित |
| **डाक–टिकट** | : स्व. श्री सुबीरदास |
| **प्रथम दिवस आवरण / विवरणिका / विरूपण मोहर** | : श्रीमती अलका शर्मा |


भारतीय डाक विभाग
DEPARTMENT OF POSTS
INDIA

## तकनीकी आंकड़े
## TECHNICAL DATA

| | | |
|---|---|---|
| मूल्यवर्ग | : | 500 पैसा |
| Denomination | : | 500p |
| मुद्रित डाक-टिकटें | : | 606450 |
| Stamps Printed | : | 606450 |
| मुद्रण प्रक्रिया | : | वेट ऑफसेट |
| Printing Process | : | Wet Offset |
| मुद्रक | : | भारत प्रतिभूति मुद्रणालय, नाशिक |
| Printer | : | India Security Press, Nashik |

The philatelic items are available for sale at http://www.epostoffice.gov.in/PHILATELY_3D.html


© डाक विभाग, भारत सरकार। डाक–टिकट, प्रथम दिवस आवरण तथा सूचना विवरणिका के संबंध में सर्वाधिकार विभाग के पास है।

© Department of Posts, Government of India. All rights with respect to the stamp, first day cover and information brochure rest with the Department.


मूल्यः ₹ 5.00